

पालध्युपनामकश्रीहरिनारायणयोगिवर्य्यविरचिता

हिन्दीपद्यमयी

# सद्गुरुवाणी



तस्याः

## सपरिशिष्टप्रथमद्वितीयभागौ



काशीस्थधार्मिकप्रवरश्रेष्ठिराजश्रीगौरीशङ्करगोयनकासंस्कृत-
महाविद्यालयीयपुराणेतिहासाध्यापकश्रीराममूर्ति-
शास्त्रिपौराणिकेन गीर्वाणवाणीपद्यैरनूद्य
भूमिकादिभिः परिष्कृत्य संशोध्य
च प्राकाश्यं नीतौ ।

तौ च बालकृष्णशास्त्रिणा स्वकीये-ज्यौतिषप्रकाशाभिधे
मुद्रणालये मुद्रितौ ।

प्रथमावृत्तौ ५०० | सम्वत् १९९५ वि० | मूल्य रूप्यकमेकम्





गुरूणां गुरवो लाहिड्युपनामकाः ( योगिराजाः )

## श्रीश्यामाचरणमहोदयाः



वेदान्तोदितदिव्यतत्त्वपदवीमालक्ष्य दीक्षापथो येनापूर्वदया विधाय जनतामुद्धर्तुमाविष्कृतः ।
स्मारं स्मारमहर्निशं तमतुलख्यातिं गुरूणां गुरुं श्रीश्यामाचरणं नमामि शिरसा नम्रेण योगीश्वरम् ॥

पालध्युपनामका गुरुवर्य्याः ( योगिवर्य्याः )

## श्रीहरिनारायणमहोदयाः



श्रीश्यामाचरणाङ्घ्रिपङ्कजरसास्वादालिभूतान्तरं ब्रह्मानन्दरसावगर्भितगिरा संसारतापच्छिदम्
अज्ञानान्धतमिस्रनाशकतया गुर्वर्थभानं सदा वन्देऽहं नतमौलिना भुवि हरिं नारायणं योगिनम् ॥

॥ श्रीः ॥

## वाराणसेयगवर्नमेण्टसंस्कृतकालेजभूतपूर्व-प्रिन्सिपलमहामहोपाध्यायश्रीगोपीनाथ-कविराज एम ए महोदयानां सम्मतिः-

लाहडीत्युपनामकानां ब्रह्मविद्वरिष्ठानां महायोगिनां श्रीमतां श्यामाचरणमहोदयानां योग्यशिष्यैः पालध्युपाह्वैः श्रीमद्भिर्हरिनारायणशर्म्मभिर्योगिवरैः सद्गुरुवाण्याख्यो हिन्दीभाषामयः कश्चित्पद्यग्रन्थो विरचितः स च तदन्तेवासिना पौराणिकेन विदुषा श्रीमता राममूर्तिशास्त्रिणा संस्कृतानुवादेन विषमस्थल टिप्पणीभिर्भूमिकया च विभूषितः प्राकाश्यं नीतः। चित्राणि च विविधानि प्रस्तुतविषयमर्मोद्घाटनानुकूलानि तत्र संयोजितानि।

"अयं तु परमो धर्मो यद्योगेनात्मदर्शनम्"

इति परमधर्मस्यात्मसाक्षात्कारलक्षणस्य साधनत्वेन विनिर्दिष्टस्य योगस्य माहात्म्यातिशये सिद्धेऽपि साम्प्रतिके काले योगागमवेदान्तादिविविधशास्त्रग्रन्थानां मुद्रणसौलभ्यतः प्रचारभूयिष्ठत्वेऽपि वस्तुतो योगफलावाप्तिः कियतामेव महानुभावानां प्राक्तनपुण्यकर्मविपाकवशतः कदाचिद् घटते। सद्गुरोः कृपाकटाक्षसम्पात एव ब्रह्मद्वारोन्मीलने हेतुरिति यावद् दीक्षादिभिरध्वशुद्धिर्न जायते तावत्सद्दर्शनस्य तज्जन्याया भ्रमनिवृत्तेश्च संभावनैव नास्ति।

इन्द्रियादिवृत्तीनां बहिःप्रसरे निरुद्धे स्वान्तर्हृदये प्रद्योतमानः स्फुटः प्रज्ञालोकः सम्यक्तया वैखर्य्यां नावतरतीति सत्यम्। तादृश-प्रज्ञारत्नसम्पन्नानां तत्प्रचारे प्रायो रुचिविशेषोऽपि न संलक्ष्यत इत्यपि सत्यम्। तथापि प्रस्तुतग्रन्थकृद्भिः प्रार्थ्यमानशिष्यानुरोधेन जगत्कल्याणविधित्सया योगिजनसंवेदनीयां विचित्रां स्वात्मानुभूतिं भाषायां कथञ्चिदवतार्य चित्रसंयोजनेन तद्रहस्यव्याख्यान पुरःसरं तां यथासंभवं परिष्कृत्य च प्रेक्षावतां पुरस्ताद् ग्रन्थाकारेण तस्याः समुपस्थापनं कृतम्। महदिदं मोदस्थानं सताम्। स्थिरश्रद्धावता चेतसा परिशीलनेन बुद्धिमारूढा सा जिज्ञासोः शास्त्रसिद्धान्तपरिज्ञानेऽनुकूलतां विदध्यात्। ततश्च यथावसरं सद्गुरोः कृपामवाप्य तदुपदिष्टेन पथा चलन् शास्त्रतः समधिगतानि तत्त्वान्यपरोक्षरूपेण पश्यंश्च साधकः परां सिद्धिमवाप्य कृतकृत्यो भवेदिति दृढं विश्वसिमि। मूलाधारे जीवाख्यं स्वयम्भूलिङ्गं सार्धत्रिवलयाकारेण संवेष्ट्याष्टधा कुण्डलीकृतायाः सुषुम्नाविवरे प्रसुप्तायाः कुण्डलिनीशक्तेर्दीक्षाकृतः संचार एव प्राणापानयोः साम्यरूपत्वाद् योगपदव्यपदेश्यो मोक्षसाधन ज्ञानैकहेतुरिति प्रकृतग्रन्थे शक्तिसंचारतत्त्वमेव प्राधान्येन निरूपितम्। प्रसङ्गतश्च ब्रह्मजीवमायानां स्वरूपं, जीवत्वस्याविर्भावः, जीवस्य बन्धः, प्रपञ्चावतरणञ्च, सप्रयोजनदीक्षात्रयरहस्यं निखिलविकल्पोपशमरूपः परो मोक्षः—इत्येतान्यपि विषयजातानि संक्षेपेणालोचितानि। कथं परं ब्रह्मैव स्वाविद्यया जीवो भूत्वा संसरति पुनरपि स्वविद्यया तामविद्यां निरस्य नित्यस्वरूप-

स्थोऽपि स्वस्वरूपमुपलभमान इव स्वकल्पितसंसारजालस्योपसंहरणेन स्वात्मन्येव विश्राम्यतीति प्रदर्शितम्। अनुवादकर्त्रा तावद्गुरुवाक्यं संक्षिप्ततया निगूढार्थतया च क्वचित् क्वचिद् दुरवगाहमित्यवधाय यथाप्रयोजनं व्याख्याभिस्तत्स्फुटीकृत्य सामान्यतो ग्रन्थाशयनिष्कर्षो भूमिकायां निबद्धः पूर्वापरसङ्गतिश्च तत्र तत्र युक्तिभिः प्रदर्शिता। साधनमार्गमनाश्रितानां बुद्धिमात्रोपजीविनां बुद्धिमहिम्ना गुरुवाण्यास्तात्पर्योद्धारस्य दुःशकत्वेऽपि शास्त्रार्थसमन्वयसरणिप्रदर्शनेन योगमार्गे रत्युत्पादनेन च ग्रन्थस्यास्य सिद्धान्तसम्प्रदायादिनिर्विशेषतया सर्वत्र समुचितः समादरो भवितेत्याशासे—

अधिवाराणसि
३१-१-३६

श्रीगोपीनाथकविराजः।

श्रीश्रीगौरकृष्णः शरणम्

## सकलशास्त्रपारङ्गतानां पण्डितप्रवराणां श्रीमन्माध्वसम्प्रदायाचार्य्यदार्शनिकसार्वभौम-साहित्यदर्शनाद्याचार्यतर्करत्नन्यायरत्न श्रीगोस्वामिदामोदरशास्त्रि-महोदयानां सम्मतिः—

ब्रह्मनिष्ठचेतसो विख्यातस्य योगनिष्णातस्य लाहिड़ीत्युपाख्यस्य श्रीश्यामाचरणमहाशयस्य योग्यशिष्येण बंहीयसाऽनेहसा योगानुष्ठानतोऽवाप्तशक्तिना ब्रह्मचारिणा पालध्युपनाम्ना श्रीहरिनारायण महोदयेन काशीमध्यासीनेन पुराणादिसारविशेषमादाय हिन्दी-बङ्गभाषयोर्निबद्धं "सद्गुरुवाणी"—नामकं पुस्तकं पौराणिक-श्रीराममूर्तिशास्त्रिणा संस्कृतपद्यैरनूदितं नानावस्थनरतनुचित्रै-र्जिज्ञासुहिताय समेतं वीक्ष्यावाप्तां प्रसक्तिं प्रकटयन्निबन्धेऽस्मिन्दुरूहाः शास्त्रनिगूढा ये विषयाः सरलसरण्या समावेशितास्तैरनायासेन जिज्ञासव उपक्रियेरन्नेह मनागपि विचिकित्साप्रसर इति बाढं विश्वसन्ननुरुन्धंश्चैतत्संग्रहाय बुभुत्समानान्मुधा विस्तराद्विरमतीति—शम्।

पौषामार्यां वै. सं. १९९५ } गोस्वामिश्रीदामोदरशास्त्री
काश्याम्




## ( आत्मपरिचय )

आत्मज्ञानेन मुक्तिः स्यात्तच्च योगादृते नहि ।
स च योगश्चिरं कालमभ्यासादेव जायते ॥ का० खं०

सर्व शक्तिमान् भगवान की असीम अनुकम्पा से इस संसार में मनुष्यों के उद्धार के लिये अनादि काल से ही भगवत् शक्ति संपन्न कोई न कोई महापुरुष समय समय पर आकर अपनी अनुपम शक्ति का परिचय देते हुये जगत् में एक ऐसी विशेष चमत्कृति प्रकट कर देते हैं, जिससे संसारी जन विवश होकर उनकी शरण में आकर आत्मोद्धार का उपाय हस्तगत कर लेते हैं। ठीक इसी प्रकार कुछ समय व्यतीत हुआ होगा कि इसी काशीपुरी में योगसाधन शक्तिसंपन्न प्रातः स्मरणीय पूज्यपाद योगिराज श्रीश्यामाचरणजी लाहिड़ी महाशय अवस्थान किया करते थे। आप एक असाधारण व्यक्ति थे। आपने संसार दुःख तप्त प्राणियों के कल्याणार्थ एक ऐसा उपाय व्यक्त किया, जिसको कि दीक्षा अर्थात् ( क्रिया ) नाम से वह स्वयं व्यवहार करते थे। भगव-

त्कृपा से जिनको यह वस्तु प्राप्त हुयी है उन्हीं में से सहस्रों का उद्धार हो रहा है। यह हमलोगों की सी साधारण कान फूँकने वाली दीक्षा नहीं है यह तो मूलाधार में स्वयम्भू लिङ्ग ( अर्थात् ) जीव को वेष्टन करके निद्रिता जो कुण्डलिनी शक्ति है उसी शक्ति का संचार कर देना है। जिसको कि आगे संक्षेप से सप्रमाण निरूपण करूँगा। अस्तु, आप के विषय में जो कुछ कहा जाय वह सब सूर्य को दीपक दिखाने के समान है। विशेष वृत्त के जिज्ञासु भक्तों को आपका जीवन चरित्र पढ़ना चाहिये। आपके शिष्य प्रशिष्य ही इस आनन्द का लाभ करते हुये निरन्तर आपके गुणों का गान करते हैं। जब आप लौकिक व्यवहार से संसार लीला समाप्त करके दृश्यमान पञ्चभौतिक शरीर से तिरोहित हुये तो आपके पञ्चानन जी भट्टाचार्य्य प्रभृति अच्छे अच्छे साधन शक्ति संपन्न शिष्य थे, किन्तु ये **प्रायः गृहस्थाश्रम** में रहते हुये ही योगसाधन किया करते थे। **"योगः कर्मसु कौशलं"** इस भगवद्वाक्य का वास्तविक रहस्य यही महापुरुष जानते थे उन्हीं पूज्यपाद श्रीश्यामाचरण जी लाहिड़ी महाशय के सुयोग्य शिष्यों में से एक योगिवर महात्मा अत्यन्त गुप्त रूप से गृहस्थाश्रम में ही प्रायः पचास वर्ष से भी अधिक समय तक योग साधन कर संसार के कल्याणार्थ थोड़े ही समय से इसी काशीपुरी में प्रकट हुये हैं। आप ब्रह्मचारी श्रीहरिनारायण जी पालधी के शुभ नाम से विख्यात हैं। आप एक बड़े प्रतिष्ठित घराने के हैं लाखों रुपये की संपत्ती आपके पास थी, किन्तु आप

सर्वथा ही उसकी उपेक्षा करते रहे, क्योंकि ऐसे महापुरुष लक्ष्मी की इच्छा नहीं करते। भगवान् ने कहा है—

'यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः'।

फिर भी लक्ष्मी चरणों में लोटा ही करती है यह उनकी इच्छा का विकास मात्र है और इच्छा भी आपने अपने गुरूजी महाराज का महत्त्व तथा नाम को चिरस्थायी करने के लिये की। आप का एक बड़ा सुन्दर गुरुधाम है जिसमें पूज्यपाद श्री श्यामाचरण जी लाहिड़ी महाशय का चित्र आपके सामने साक्षात रूप से विराजमान है और आप भी वहीं गुरु चरणों में बैठकर गुरुलब्ध अपूर्व शक्ति से अपने क्रियावान् शिष्यों को तथा जिज्ञासु मात्र को प्रति दिन अमूल्य उपदेश देते हैं। आपकी पुराणादि समस्त शास्त्रों पर विभिन्न भाषा में ऐसी विचित्र अन्तर्मुखी व्याख्या होती है जिसके सामने और किसी की भी व्याख्या हृदय में स्थान प्राप्त नहीं करती। अस्तु! हमने आपके कुछ उपदेश संग्रह के लिये प्रार्थना की, किन्तु पुज्यपाद गुरू जी ने कहा—'जो पाया है उसीको साधो उसीसे सब होगा'। अन्त में हम हृदय में ही तीव्र प्रार्थना करने लगे हमारी प्रबल इच्छा को जानकर महाराज जी बोले—"अच्छा, तुम लोगों ने भगवत्कृपा से जिस अमूल्य वस्तु का लाभ किया है उसी विषय में कुछ थोड़ा सा कह देते हैं"। अन्त में आपके मुख से बङ्गला तथा हिन्दी भाषा के दोहों में अमृतमयी वाणी का उत्थान हुआ

इस वाणी को हृदय में अनुभूति द्वारा आपने अपने गुरु जी महाराज से सुना था इस कारण इसका "सद्गुरुवाणी" ऐसा अन्वर्थ नाम प्रकाशित किया गया। जिसके दो भाग आपके समक्ष में उपस्थित किये गये हैं और भागों को भी निकालने का आयोजन किया जा रहा है। विद्वान् पुरुष और भी विभिन्न भाषाओं में इसका अनुवाद कर रहे हैं। संभव है वह भी वाणी शीघ्र प्रकाशित होगी। आपने इस पुस्तक में योग साधन का निगूढ़ रहस्य का ऐसे सरल भाव में व्यक्त किया है जिसको योगमार्ग के उच्च साधक मात्र ही गुरु कृपा से अपने हृदय में अनुभव करके विशेष रूप से उपकृत व सुखी हो सकेंगे। यद्यपि यह पुस्तक सर्व साधारण के बोधगम्य नहीं है तो भी हम आशा करते हैं कि इसके द्वारा बहुत लोगों को साधनपथ के पथिक होने की इच्छा बलवती होगी व भगवत्कृपा से पूर्वजन्म के कर्मानुसार निर्दिष्ट स्थान में इस अमूल्य दुष्प्राप्य साधन को लाभ करेंगे तथा क्रम से साधन मार्ग में अग्रसर होकर इस वाणी का यथावत् अर्थ बोध करके दुर्लभ मनुष्य जन्म को सार्थक करेंगे। मैंने इस अमूल्य रत्न को हिन्दी भाषा में देखकर विचार किया कि हिन्दीभाषानभिज्ञ संस्कृत प्रेमी इससे लाभ नहीं उठा सकेंगे इस कारण संस्कृत श्लोकों से यथा शक्ति इसका अनुवाद कर दिया है जिससे कोई भी इसकी उपेक्षा न करे ( अस्तु ! )। बाबा ने शरीर के भीतर माया यन्त्र कैसे चल रहा है और साधनानुसार उस त्रिगुण यन्त्र का त्रिविध दीक्षा द्वारा कैसे

परिवर्तन होता है तथा जीव तदनुसार किस प्रकार क्रम से गुण-मुक्त होकर समाधिस्थ होता है इस विषय में स्वयं आपने परिपक्व अनुभव से सृष्टि से महाप्रलय पर्यन्त के नाड़ी कमल तथा चक्रादि से सुसज्जित बहुत से बड़े बड़े रङ्गीन चित्र खींचे थे किन्तु फिर भी बाह्यदृष्टि वाले मनुष्य इनको नहीं समझेंगे और इस साधन से अपने आप से ही धीरे धीरे समझ जायेंगे इस लिये अनावश्यक समझ कर एक दिन उन चित्रों को कोठरी में बैठ कर जला रहे थे। दैवयोग से पूजनीया योगसाधन शक्ति संपन्ना माता जी को पता लगा वह दौड़ते दौड़ते वहाँ गयीं तो क्या देखती हैं कि सब चित्र जल चुके हैं केवल एक ही अवशिष्ट रहा है। पूजनीया माता जी ने हमलोगों के कल्याणार्थ प्रार्थना करके वह चित्र ले लिया जो आज तक गुरुधाम में वर्तमान है। जब हमने यह वृत्तान्त सुना तो हमको बड़ा दुःख हुआ। दुःखित देख कर बाबा बोले—"तुम लोग क्रिया करके मूलाधारादि चक्र को भेद-कर जितने ऊपर उठते जाओगे धीरे धीरे सूक्ष्म बुद्धि का लाभ कर पूर्व स्मृति का उदय होने के कारण तुमको सब मालूम पड़ जायगा उसी को साधो उसीसे सब होगा।" यह अमृत वचन सुन कर हमको आनन्द तो अवश्य हुआ फिर भी चित्र दर्शन की कुछ ग्लानि रह गयी। तब बाबा ने हमारा विशेष आग्रह जानकर अपने हाथ की लिखी हुई संक्षिप्त चित्रों की लिपि दिखलाई तो हमको बड़ा आनन्द हुआ अन्त में हमने बहुत बार पुस्तक तथा चित्र छपाने की प्रार्थना की तब आपने यथा कथञ्चित् पुस्तक छपाने

का आदेश दिया चित्र छपाने के लिये हम बराबर प्रार्थना करते ही रहे। एक दिन दैव योग से आपके शिष्य काशी के प्रसिद्ध चित्रकार पं० केदारनाथ जी शर्म्मा आ पहुँचे। हस्त के चित्र बनाने में आपका अपूर्व कौशल है उन्होंने भी प्रार्थना की तो बाबा ने शिष्यों के उपकारार्थ गर्भावस्था आदि से निर्विकल्प समाधि पर्यन्त के नौ चित्र दिये तथा चित्र परिचय व रहस्य भी दिया। आपने बाबा की हस्त लिखित पुस्तक में से अत्यन्त सावधानी के साथ रेखा नम्बर आदि मिला कर उनका याथातथ्येन उद्धरण किया तथा ब्लाक बनवाने में भी बड़ा आयोजन किया। हम आपके घोर परिश्रम का हृदय से समर्थन कर सहर्ष आपको धन्यवाद देते हुए भगवान् से प्रार्थना करते हैं कि भगवान् इस परिश्रम के फलस्वरूप में आपकी योग संबन्धी क्रिया में उन्नति करें। अब हम प्रकृतोपयोगी कुछ शरीर के विषय में लिखते हैं। यद्यपि यह कार्य साधारण नहीं है क्योंकि भगवान् ने कहा है **"क्षेत्रज्ञं चापि मां विद्धि"** सब प्राणियों के शरीर का ज्ञाता मुझ ही को जानो। अथवा 'सोइ जाना जिन देहु जनाई' के अनुसार आपके विशेष कृपा भाजन महात्मा पुरुष ही प्रतीत होते हैं उन्हींके प्रसाद से कुछ गुप्त रहस्य को व्यक्त करूँगा। हम लोग दर्शन उपनिषदादि वेदान्त ग्रन्थों को पढ़कर ब्रह्म के विषय में तर्क द्वारा अनवरत मीमांसा करते हैं किन्तु हमारा जड़ वस्तु का बोध करना बन्द नहीं होता। हम मायामुख जाग्रतावस्था में अविद्या के संग से रूप रस गन्ध

स्पर्श शब्द को बोध करते हैं क्योंकि जीव तत्काल में मनोमय कोष में रहता है और उसका स्थूल शरीर से संबन्ध होता है इसी कारण पांच वस्तुओं का बोध करना भी अनिवार्य है। स्वप्नावस्था में विज्ञानमय कोप में सूक्ष्म शरीर से संबन्ध होने के कारण उस समय भी इन्हीं पांच वस्तुओं का बोध होता है सुषुप्त्यवस्था में आनन्दमय कोप में कारण शरीर के साथ सम्बन्ध होने के कारण जड़ वस्तु का अभाव हो जाता है। इसीसे चैतन्य वस्तु का तत्काल बोध होता है किन्तु उसको व्यक्त नहीं कर सकता क्यों कि चैतन्य वस्तु इन्द्रियातीत है। भगवान् ने कहा है "**बुद्धिग्राह्यमतीन्द्रियम्**"। यह तीनों कोप मणिपूर अनाहत विशुद्धाख्य चक्र में हैं मनोमय कोप में चित् शक्ति मनोरूपा इच्छा शक्ति स्वरूप से संशय करती है विज्ञानमय कोप में वही शक्ति बुद्धिरूपा ज्ञान शक्ति स्वरूप से निश्चय करती है और आनन्दमय कोप में वही शक्ति क्रिया शक्ति स्वरूप से अभिमान करती है इसीको '**संशयात्मकं मनः, निश्चयात्मिका बुद्धिः, अभिमानात्मकोऽहङ्कारः**' कहा गया है। चित् शक्ति को मिला कर यही अन्तः करण चतुष्टय हो जाता है। भागवत में कहा है—

**'मनोबुद्धिरहङ्कारश्चित्तमित्यन्तरात्मकं ।**
**चतुर्धा लक्ष्यते भेदो वृत्त्या लक्षणरूपया ॥'** इति

शक्ति के क्रिया शील होने के कारण जाग्रतावस्था तथा स्वप्नावस्था में यह चक्र बराबर दक्षिणावर्त व वामावर्त में

घूमा करते हैं। सुपुप्त्यवस्था में तीनों चक्र ठहर जाते हैं तब बोध भी नहीं होता। पूज्यपाद शङ्कराचार्य्य ने कहा है—

'रागेच्छासुखदुःखादि बुद्धौ सत्यां प्रवर्तते।
सुषुप्तौ नास्ति तन्नाशे तस्माद्बुद्धेस्तु नात्मनः॥'

किस विचित्रता से यह यन्त्र चल रहा है हमको इसका कुछ भी लक्ष्य नहीं होता, हम कभी विचार नहीं करते कि हम कहाँ से आये हैं यह शरीर क्या है क्यों मर जाता है हम चैतन्य होकर जड़ वस्तु का बोध क्यों करते हैं हम चैतन्य व शरीर जड़ है यह बात तो साधारण ही है कि हम शरीर को बोध करते हैं शरीर तो हमको बोध नहीं करता इससे यह सिद्ध हुआ कि हम चैतन्य और शरीर जड़ है अब हमको चैतन्य का बोध करना चाहिये सो न करके जड़ वस्तु का बोध करते हैं यही हमारा अज्ञान है। भगवान् ने कहा है—

'अध्यात्मज्ञाननित्यत्वं तत्त्वज्ञानार्थदर्शनम्।
एतज्ज्ञानमिति प्रोक्तमज्ञानं यदतोऽन्यथा॥' इति

हम तो मा के पेट में रहे थे इसका भी हमको ज्ञान नहीं और हम शब्दातीत अचिन्त्य वस्तु की शब्द से मीमांसा करते हैं शास्त्र की ओर हम ध्यान नहीं देते—

'अचिन्त्याः खलु ये भावास्तान्न तर्केण योजयेत्।
प्रकृतिभ्यः परं यच्च तदचिन्त्यस्य लक्षणम्॥' इति

अर्थात् मन वाणी के परे जो शब्दातीत अचिन्त्य वस्तु है

उसकी तर्क द्वारा शब्द से मीमांसा नहीं हो सकती क्योंकि पुरुष मात्र का अपरा परा परमा प्रकृति अर्थात् स्थूल सूक्ष्म कारण इन तीन शरीर से सम्बन्ध है और वह शरीर से परे है **'शरीर-त्रितयादन्यमात्मानमवधारयेत्'** इसी लिये हमारे वाचिक ब्रह्म-विचार से लक्ष्य सिद्ध नहीं होता हम तो यह भी नहीं जानते कि इस शरीर में हम कहां पर हैं हम तो अपने को शरीर ही समझ रहे हैं तो केवल शुष्क बातों से कहां तक काम चलेगा हां एक बात अवश्य होगी कि संसार में स्वप्न तुल्य थोड़े दिन के लिये प्रतिष्ठा हो जायगी मुक्ति कभी नहीं हो सकती शङ्कराचार्य्य जी ने कहा है—

**'वाग्वैखरी शब्दझरी शास्त्रव्याख्यानकौशलम् ।**
**वैदुष्यं विदुषां यत्तद्भुक्तये न च मुक्तये ॥'** इति

अस्तु ! अब हम तीन बात का प्रतिपादन करेंगे कि हमारा शरीर कैसे बनता है हम इसमें कहां पर हैं और इससे हमारा उद्धार किस प्रकार होगा।

श्रीमद्भागवत तृतीयस्कन्ध ३० अध्याय के अन्तिम पद्य में तथा ३१ अध्याय के प्रारम्भ में कहा है देखिये—

**क्रमशः समनुक्रम्य पुनरत्राव्रजेच्छुचिः ।**
**कर्मणा दैवनेत्रेण जन्तुर्देहोपपत्तये**
**स्त्रियाः प्रविष्ट उदरं पुंसो रेतःकणाश्रयः ॥ १ ॥**

---

( १ ) परमात्मेति चाप्युक्तो देहेऽस्मिन्पुरुषः परः

कललं त्वेकरात्रेण पञ्चरात्रेण बुद्बुदम् ।
दशाहेन तु कर्कन्धूः पेश्यण्डं वा ततः परम् ॥ २ ॥
मासेन तु शिरो द्वाभ्यां बाह्वङ्घ्र्याद्यङ्गविग्रहः ।
नखलोमास्थिचर्माणि लिङ्गच्छिद्रोद्भवस्त्रिभिः ॥ ३ ॥
चतुर्भिर्धातवः सप्त पञ्चभिः क्षुत्तृडुद्भवः
षड्भिर्जरायुणा वीतः कुक्षौ भ्राम्यति दक्षिणे ॥ ४ ॥

प्राचीन कर्मानुसार यह जीव पूर्व अध्याय में कही गयीं जो यातनायें हैं उनको ८४ लक्ष योनियों में क्रम से भोग कर शुद्ध होकर अपने उद्धारार्थ मनुष्य के वीर्य कण का आश्रय करता हुआ स्त्री के उदर में प्रवेश करता है। जब गर्भाशय में स्थित वीर्य को एक दिन हो जाता है तो उसमें कलकल शब्द होने लगता है पांच दिन में पानी के बुल्ला के सदृश हो जाता है दश दिन में कर्कन्धू फल के सदृश हो जाता है बीस दिन में मांस के गोल टुकड़े अथवा अण्डे के सदृश हो जाता है एक मास में उसमें से शिर निकल आता है दो मास में बाहू हस्त पैर आदि अङ्गों की रचना हो जाती है तीन महीने में नख रोम हड्डी चर्म तथा लिङ्गादि स्थानों में छिद्र हो जाते हैं चार मास में रस रक्त मांस मेदा अस्थि मज्जा शुक्र इन सात धातुओं की उत्पत्ति हो जाती है पांच मास में भूख प्यास की उत्पत्ति हो जाती है छै मास में जीव संचार होने पर झिल्ली से वेष्टित जीव माता की दक्षिण कुक्षि में भ्रमण करता है। मनुष्य शरीर को छोड़ कर

और किसी शरीर में जीव का उद्धार नहीं हो सकता यह ध्यान रहे क्योंकि इसी शरीर में जीव के निकल जाने का यन्त्र बनाया गया है किन्तु वह बन्द रहता है जब जीव को भीतर से दीक्षा मिल जाती है तो वह खुल जाता है अब माता के शरीर के भीतर इस मनुष्य शरीर की रचना हो गयी अब बाह्य दृष्टि का त्याग कर अन्तर्दृष्टि कीजिये क्योंकि जीव संचार अन्दर ही से हुआ है—

कल्पना कीजिये कि मनुष्य के पृष्ठ की जो लम्बी हड्डी है उसको मेरुदण्ड कहते हैं वह खोखला है उसके भीतर एक सुषुम्ना नाड़ी है वह भी खोखली है उसके भीतर कमल के फूल हैं उन फूलों की कर्णिका भेदकर वज्रा नाड़ी का प्रवाह है उस वज्रा नाड़ी के भीतर जो शून्य हैं उनमें त्रिकोण हैं उन त्रिकोणों को भेदकर चित्रा नाड़ी प्रवाहित है इसी को वेद में त्रिवृत कहा है 'त्रिवृतोऽसि उस चित्रा नाड़ी के भीतर सब के नीचे आधार चक्र है उसके ऊपर मूलाधार स्वाधिष्ठान मणिपूर अनाहत विशुद्धाख्य मायाचक्र आज्ञाचक्र ललनाचक्र सहस्रारचक्र यह सब दस चक्र हैं इन्हीं चक्रों को भेदकर ब्रह्मनाड़ी अर्थात् चैतन्य का प्रवाह है। इनमें से मूलाधारादि पाँच चक्रों को अन्नमय प्राणमय मनोमय विज्ञानमय आनन्दमय कोष के नाम से शास्त्र में व्यवहार करते हैं इनमें क्रम से गन्ध रस रूप स्पर्श शब्द यह पंच तन्मात्रा हैं तथा पृथिवी जल तेज वायु आकाश यह पञ्चीकृत पंच महाभूत हैं। अब ऊपर के तीन चक्रों को लक्ष्य कीजिये

सर्व प्रथम सहस्रार चक्र में विशुद्धसत्त्वात्मक चित्स्वरूप परंब्रह्म का अवस्थान है इनको शास्त्र में सत् चित् आनन्द के नाम से व्यवहार करते हैं दूसरे ललनाचक्र में विशुद्धसत्त्वात्मिका व त्रिगुणात्मिका इच्छाज्ञानक्रियाशक्तिरूपा चित्शक्तिस्वरूपा महामाया का अवस्थान है इनको परमा प्रकृति आद्या शक्ति भगवती इत्यादि नाम से व्यवहार करते हैं। किन्तु यहाँ पर साम्यावस्था होने के कारण दो नाम होते हुये भी वस्तु एक ही जाननी चाहिये क्योंकि एक के अभाव में दूसरे का अस्तित्व ही नहीं है जैसे चने में दो दाल के दाने लिपटे रहने पर भी चने को दाल के नाम से व्यवहार नहीं करते उसी प्रकार इनको भी चाहे परंब्रह्म कहिये अथवा महामाया कहिये। योग शास्त्र में कहा है—

'शक्तिशक्तिमतोर्भेदं वदन्त्यपरमार्थतः।
अभेदं चानुपश्यन्ति ज्ञानिनस्तत्त्वचिन्तकाः॥

ऐसी अवस्था में निस्पन्दन होने पर भी सृष्टि के समय सूक्ष्म स्पन्दन होने के कारण सहस्रारचक्र से आज्ञाचक्र तक शून्य का प्रवाह हुआ जिसमें विशुद्धसत्त्वात्मक चित्स्वरूप परंब्रह्म स्वरूप से अधिष्ठित हुए। तब वह हम सत् हैं या चित् हैं या आनन्द हैं हमारी शक्ति कैसी है इसका स्वयं बोध नहीं कर सके जैसे चीनी स्वयं अपना बोध नहीं कर सकती तो ब्रह्म में **एकोऽहं बहुःस्याम्।** इस प्रकार की

इच्छा हुयी इसी को भा० तृ० स्क० ५ अ० के २३,२४,२५ श्लोकों में स्पष्ट कहा है ।

भगवानेक आसेदमग्र आत्मात्मनां विभुः ।
आत्मेच्छानुगतावात्माऽनानामत्युपलक्षणः ॥
स वा एष तदा द्रष्टा नापश्यद्दृश्यमेकराट् ।
मेनेऽसन्तमिवात्मानं सुप्तशक्तिरसुप्तदृक् ॥
सा वा एतस्य संद्रष्टुः शक्तिः सदसदात्मिका ।
माया नाम महाभाग ययेदं निर्ममे विभुः ॥

वेदान्ती विद्वान् तर्क करते हैं कि ब्रह्म में इच्छा कैसे हुयी यह बात तो साधारण है कि सहस्रारचक्र में चित्स्वरूप परं ब्रह्म व इच्छाज्ञानक्रियात्मिका चिच्छक्ति में जब कोई भेद ही नहीं है तो इच्छा होने में भी कोई आपत्ति नहीं, दूसरी बात यह है जब इच्छादि शक्तियां उसमें निद्रितावस्था में है और उसका ज्ञान अनिद्रित है जो कि सुप्तशक्तिरसुप्तदृक् इन दोनों पदों से सूचित हो रहा है तो इच्छा का प्रादुर्भाव भी होना सर्वतो-भावेन ठीक ही है। विशेष हम नहीं लिखते क्योंकि अपरो-क्षानुभूति योग साधन लब्धज्ञान से होती है (१) शास्त्र पढ़ कर अनेक जन्म में भी नहीं हो सकती दूसरी बात यह है कि हमको ब्रह्म मीमांसा करने का अधिकार भी नहीं

(१) अभ्यासात्कादिवर्णो हि यथा शास्त्राणि बोधयेत् । तथा योगं समासाद्य ब्रह्मज्ञानं लभेन्नरः ।

है क्यों कि जो जड़ वस्तु रूप रस गन्ध स्पर्श शब्द को बोध कर रहा है उसका ब्रह्म से कुछ सम्बन्ध ही नहीं है जैसे प्रकाश अन्धकार दो विरुद्ध वस्तु का एक कालावच्छेदेन बोध नहीं होता उसी प्रकार चैतन्य आत्मा व जड़ शरीर का भी विरुद्ध वस्तु होने के कारण एक साथ बोध नहीं हो सकता। भगवान् ने पहिले अर्जुन को दिव्य चक्षु दिया अनन्तर अपना रूप दिखलाया जब मनुष्य को स्वयं भगवान् ही कोई महापुरुष का रूप धारण करके दिव्य चक्षु दें तब वह धीरे धीरे मूलाधार से उठ कर पंच कोश के बाहर निकल कर मायाचक्र को फोड़ कर जग जावे तब परा बुद्धि का लाभ कर ब्रह्म जिज्ञासा करे।

**अथातो ब्रह्मजिज्ञासा। 'उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्य वरान्निबोधत।**

हम तो समझते हैं कि हम जग रहे हैं जब हम जागही रहे हैं तो महावाक्यों को क्यों कहा। महात्मा तुलसीदास जी ने तो योगी पुरुष ही जागता है ऐसा लिखा है।

**मोहनिशा सब सोवन हारा देखत स्वप्न अनेक प्रकारा।**
**इहि जग यामिनि जागहिं योगी परमारथी प्रपञ्च वियोगी।'**

बिना उठे जाग नहीं सकता बिना जागे ब्रह्म मीमांसा नहीं कर सकता तो हमारा उठना ही कर्म है। इसी को भगवान् ने अर्जुन से **'उत्तिष्ठोत्तिष्ठ कौन्तेय'** बारबार कहा। अस्तु प्रकृतमनुसरामः। ब्रह्म में इच्छा हुयी यह बात सिद्ध हुयी। तब वही परमा प्रकृति रजोगुणात्मिका

मनोरूपा इच्छाशक्तिप्रधाना चित्शक्तिस्वरूपा महामाया नाम से संकल्प द्वारा पृथक् होकर आज्ञा चक्र में अधिष्ठित हुयी। यह शक्ति त्रिगुणात्मिका है इस लिये तमोगुणात्मिका अहंकार रूपा क्रियाशक्तिप्रधाना मायाशक्ति, जड़शक्ति, स्वरूपा योगमाया नाम से सोम चक्र में स्थित हुयी इसीसे उसको माया चक्र कहते हैं पुनः शुद्धसत्त्वात्मिका परावुद्धिरूपा ज्ञानशक्ति प्रधाना ब्रह्मशक्ति, चेतनशक्ति स्वरूपा भोगमाया नाम से आधार चक्र में स्थित हुयी। ऐसी अवस्था में चेतनशक्ति नीचे और जड़शक्ति ऊपर होने के कारण पुनः परिवर्तन हुआ अर्थात् उस प्रवाह का प्रत्याहार कर भोगमाया आज्ञा चक्र में स्थित हुयी और रजोगुणात्मिका महामाया आधार चक्र में स्थित हुयी इस प्रकार ज्ञानशक्ति क्रियाशक्ति इच्छाशक्ति स्वरूपा भोगमाया योगमाया महामाया का स्थान विभाग वर्णन किया। तब उस आज्ञाचक्रस्थिता चेतनशक्तिस्वरूपा भोगमाया अर्थात् चित्तदर्पण में चित्स्वरूप परब्रह्म चित्तरूपी ब्रह्म स्वरूप से प्रतिबिम्बित हुये इसी चित्स्वरूप परब्रह्म व चित्तरूपी ब्रह्म जो कि बिम्ब प्रतिबिम्ब है वेदान्त शास्त्र में चित् चिदाभास कहा गया है। अब इसी चेतनशक्तिस्वरूपा भोगमाया से तीन गुण का प्रवाह हुआ अर्थात् आज्ञा चक्र से माया चक्र तक रजोगुण का प्रवाह हुआ इसमें राजसत्त्वात्मक चैतन्य ब्रह्मा का अधिष्ठान है मायाचक्र से मणिपूर चक्र तक सत्त्वगुणका प्रवाह हुआ इसमें सत्वगुणात्मक चैतन्य विष्णु का अधिष्ठान है और मणिपूर से आधार चक्र तक तमोगुणका प्रवाह

हुआ इसमें तामससत्त्वात्मक चैतन्य शिव का अधिष्ठान है। इसीको पुराणादि ग्रन्थों में कहा है।

**'रजोभावस्थितो ब्रह्मा सत्त्वभावस्थितो हरिः।**
**तमोभावस्थितो रुद्रस्त्रयो देवास्त्रयो गुणा।'**

इस प्रवाह में ओंकार उ अ म के स्वरूप से है।

**'अकारः सात्त्विको ज्ञेय उकारो राजसः स्मृतः।**
**मकारस्तामसः प्रोक्तस्त्रयो देवास्त्रयो गुणाः।**

यह तीनों ही शब्दात्मक चैतन्य हैं। अब चित्तरूपी ब्रह्मा आज्ञाचक्र से "हं" शब्द से स्पन्दित होकर माया चक्र तक आये तब उस माया का संग होते ही पूर्व प्रवाह का प्रत्याहार हो गया अर्थात् महामाया आज्ञा चक्र में अधिष्ठित हुयी और भोगमाया का आधार चक्र में पतन हुआ अतएव ऊपर रहने के कारण योगमाया वलवती हुयी। तब महामाया से प्रकारान्तर से गुण-प्रवाह हुआ अर्थात् आज्ञाचक्र से मायाचक्र तक तमोगुण का प्रवाह हुआ इसमें शिव की ब्रह्म संज्ञा है और वह काल स्वरूप से साक्षी हैं। मायाचक्र से मणिपूर तक सत्त्वगुण का प्रवाह हुआ इसमें विष्णु की ईश्वर संज्ञा है और वह नियन्तृ स्वरूप से मायोपहित चैतन्य होने के कारण सोपाधिक चैतन्य हैं। और मणिपूर से आधार चक्र तक रजोगुण का प्रवाह हुआ इसमें ब्रह्मा की जीव संज्ञा है और वह नियम्य स्वरूप से सोपाधिक चैतन्य है। इस प्रवाह में ओंकार म अ उ के स्वरूप से है। अब वही चित्

शक्ति में प्रतिबिम्बित रजोगुणात्मक ब्रह्मा माया शक्ति के संग से सोपाधिक होकर जीव संज्ञा को प्राप्त हुआ। अब जीव मूलाधार से सो शब्द से प्रत्याहृत होकर मणिपूर चक्र में आकर सत्त्वगुणात्मक विष्णु अर्थात् ईश्वर के प्रवाह से मिलकर जीव तथा ईश्वर दोनों एक प्रवाह में आगये। अब बीच में थोड़ी सी बात समझ लीजिये मायाचक्र से मणिपूर तक जो प्रवाह है वह स्वतन्त्र रूप से योगमाया का है क्यों कि चतुष्पाद चैतन्य के इसी एक पाद में मायाशक्ति का खेल है इसी में चतुर्दश भुवन हैं वेद में स्पष्ट कहा है।

पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।

भागवत द्वि. स्क. ६ अ. १८,१९ के श्लोक में अक्षरशः इसका अनुवाद किया है।

पादेषु सर्वभूतानि पुंसः स्थितिपदो विदुः।
अमृतं क्षेममभयं त्रिमूर्ध्नोऽधायि मूर्धसु॥
पादास्त्रयो बहिश्चासन्नप्रजानां य आश्रमाः। इति।

अतः इसी एक पाद में मणिपूर से अनाहत तक अकारात्मक ऋग्वेद अनाहत से विशुद्धाख्य तक उकारात्मक यजुर्वेद और विशुद्धाख्य से माया चक्र तक मकारात्मक सामवेद है। भगवान् ने गीता में कहा है।

वेद्यं पवित्रमोङ्कार ऋक्साम यजुरेव च।

ओंकार के तीनों पादों में क्रम से विश्व तेजस प्राज्ञ भी समझना चाहिये। रामगीता में लिखा है।

**अकारसंज्ञः पुरुषो हि विश्वक उकारकस्तैजस इज्यते क्रमात्।**
**प्राज्ञो मकारः परिपठ्यतेऽखिलैःसमाधिपूर्वं न च तत्परस्तात्॥**

इसी ओंकार को भागवत तथा गीता में उच्चारण करने को कहा है क्यों कि इसके उच्चारण से जीव का बन्धन छूट जाता है हम लोग तो व्याकरण पढ़ कर के भी उलटा अर्थ समझते हैं। ठीक है समझना ही पड़ेगा क्यों कि मातृगर्भ से जब हम भूमि पर आये तो हमारी बुद्धि जो कि चिच्छक्तिस्वरूपा महामाया है जिसको शास्त्र में सर्पाकारा कुल कुण्डलिनी शक्ति कहा है वह उलट गयी अर्थात् गर्भावस्था में जिसका शिर ऊपर था वह शिर नीचे मूलाधार में होगया इसी कारण पाँच वस्तुओं का बोध होता है। मायायन्त्र में देखिये। अब हम जो बोध करेंगे वह सब उल्टा होगा। अगर बुद्धि न उल्टी होती तो हम चैतन्य आत्मा होकर जड़ शरीर का बोध क्यों करते हैं। इसी से भगवान् ने कहा कि—**"ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते"**। **"नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य"** अर्थात् हम उसको वह बुद्धि देंगे जिससे वह सब माया यन्त्र को भेद कर हमारे पास आज्ञा चक्र में आजायेगा। शास्त्र पढ़ने से बुद्धि का लाभ कभी नहीं हो सकता। क्योंकि,

**कर्मणा जायते बुद्धिः, बुद्धिः कर्मानुसारिणी।**

और कर्म तो प्राण की गति है। भा. तृ. स्क. २६ अ; ३१ श्लोक में कहा है।

"प्राणस्य हि क्रियाशक्तिर्बुद्धेर्विज्ञानशक्तिता"

और कर्म भी विना भगवान् के दिये कोई कर नहीं सकता क्योंकि स्वयं भगवान् ने कहा है। "तत्ते कर्म प्रवक्ष्यामि", हम तुमको कर्म बतलायेंगे क्योंकि हम ही माया यन्त्र को चला रहे हैं केवल पोथी पढ़कर जानना तो अत्यन्त असंभव है और वह कर्म करने का अधिकार भी भगवान् किसी महापुरुष के रूप में आकर दे जाते हैं जिसको कि धनमदान्ध विद्यामदान्ध पुरुष नहीं समझ पाते और अन्त में हाथ मलते रह जाते हैं अस्तु! कर्म की व्याख्या बड़ी गूढ़ है ग्रन्थ विस्तर भय से यहां पर नहीं लिखते जब कभी बाबा का आदेश होगा तब लिखेंगे। अब उच्चारण शब्द का क्या अर्थ है सुनिये उत्पूर्वक चर गति-भक्षणयोः, इस धातु से उच्चारण शब्द की सिद्धि होती है ऊपर गति करना अर्थात् ऊपर चढ़ाना ओंकार का उच्चारण अर्थात् ओंकार को ऊपर चढ़ाना भाव यह है ओंकार शब्द है और शब्द का आधार शून्य है नीचे के शून्य को ऊपर के शून्य में लय करने से ओंकार का उच्चारण होता है और ओंकारोच्चारण होने पर शब्दात्मिका चित्शक्ती मायाचक्र के बाहर निकल जाती है क्योंकि वही शक्ती मनो रूपा इच्छा शक्ति है और उसी के साथ जीव है जब शक्ति निकली तब जीव भी निकल जाता

क्यों कि—

पुरुषः प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान्गुणान् ।

यही अर्थ संगत है । इस अर्थ में भगवद्वाक्य प्रमाण है ।

ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ।

विशेषेणाऽऽहरन्नूर्ध्वं नयन्नित्यर्थः । ओंकार को ऊपर चढ़ाना और हमारा स्मरण करना इन दो बातों को कहा । यदि ऐसा अर्थ नहीं माना जायगा तो भागवत से विरोध होगा सुनिये भा. ११ स्क. १४ अ. के ३४, ३५, ३६, ३७, ४५, ४६, श्लोक में कहा है—

हृद्यविच्छिन्नमोङ्कारं घण्टानादं बिसोर्णवत् ।
प्राणेनोदीर्य तत्राथ पुनः संवेशयेत्स्वरम् ॥
एवं प्रणवसंयुक्तं प्राणमेव समभ्यसेत् ।
दशकृत्वस्त्रिषवणं मासादर्वाग्जितानिलः ॥
हृत्पुण्डरीकमन्तःस्थमूर्ध्वनालमधोमुखम् ।
ध्यात्वोर्ध्वमुखमुन्निद्रमष्टपत्रं सकर्णिकम् ॥
कर्णिकायां न्यसेत्सूर्यसोमाग्नीनुत्तरोत्तरम् ।
वन्हिमध्ये स्मरेद्रूपं ममैतद्ध्यानमङ्गलम् ॥
एवं समाहितमतिर्मामेवात्मानमात्मनि ।
विचष्टे मयि सर्वात्मञ्ज्योतिर्ज्योतिषि संयुतम् ॥
ध्यानेनेत्थं सुतीव्रेण युञ्जतो योगिनो मनः ।
संयास्यत्याशु निर्वाणं द्रव्यज्ञानक्रियाभ्रमः ॥ इति ॥

इन भगवद्वाक्यों से यह सिद्ध हुआ कि ओंकार को चढ़ाओ

और हमारा स्मरण करो किन्तु ध्यान रहे ऐसा ओंकारोच्चारण करने से प्राण ही निकल जायगा क्यों कि प्राण शक्ति शब्दात्मिका है उसी के साथ जीव है। भगवान् ने कहा है।

यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम्।

इसलिये घबड़ाना नहीं चाहिये गुरूजी नाम देकर उसी समय पुनर्जीवित कर देते हैं भाव यह है हंस प्रवाह जो कि कर्मकाण्ड है वही पञ्चतत्त्व का स्थूल शरीर है ओंकारोच्चारण से इसको त्यागकर सोहं प्रवाहरूप जो ज्ञानमार्ग है जीव उसी परमगति को प्राप्त हो जाता है ज्ञान होने पर फिर कौन मरता व जन्म लेता है "नात्मा जनान न मरिष्यति" अस्तु अब प्रकृत में आजाइये जीव ईश्वर एक प्रवाह में आगये यही गर्भावस्था है मायायन्त्र में देखिये। इस समय जीव सत्त्वगुण में ईश्वर चैतन्य के साथ गति करने के कारण चैतन्य मात्र का बोध करता था और बहुत जन्म के कर्मों का स्मरण था क्योंकि उसकी ज्ञान शक्ति प्रधान गति थी।

तत्र लब्धस्मृतिर्दैवात्कर्म जन्मशतोद्भवम्।

किन्तु ऐसी अवस्था में यदि उसको बाहर निकाला जाय तो ओंकारोच्चारण पूर्वक वह अपने स्थान को लौट जायगा। दूसरी बात यह है जब कि जड़ शरीर और चैतन्य आत्मा दोनों का संकल्प हुआ है तो जीव को दोनों ही बोध कराना चाहिये किन्तु जड़ चैतन्य दोनों वस्तुओं के विरुद्ध होने के कारण एक साथ बोध

कराना भी असंभव है। क्योंकि ईश्वर चैतन्य है इसी कारण उसका संग छुड़ाने के लिये गर्भावस्था की जो गति थी। उसका परिवर्तन किया अर्थात् पूर्वोक्त ओंकार का प्रत्याहार करके दूसरे ओंकार का संचार किया जिसमें कि मायायक्र से विशुद्धाख्यचक्र तक रजोगुणात्मक उकार का प्रवाह हुआ विशुद्धाख्य से अनाहत तक सत्त्वगुणात्मक अकार प्रवाह हुआ और अनाहत से मणिपूर तक तमोगुणात्मक मकार का प्रवाह हुआ यह रजः प्रधान ओंकार की अनुलोम गति है फिर उसका भी प्रत्याहार करके ओंकार की विलोम गति की। अर्थात् मायाचक्र से विशुद्धाख्य तक तमोगुणात्मक मकार का प्रवाह हुआ विशुद्धाख्य से अनाहत तक सत्त्वगुणात्मक अकार का प्रवाह हुआ। अनाहत से मणिपूर तक रजोगुणात्मक उकार का प्रवाह हुआ। ऐसी अवस्था में राजसत्त्वात्मक ब्रह्मा अर्थात जीव का जो प्रवाह मणिपूर से आधार चक्र तक रहा उसको नीचे हटा कर मूलाधार से आधारचक्र तक कर दिया और उस रजोगुणात्मक उकार को मणिपूर से आधार चक्र तक बढ़ाय करके साढ़े तीन पाद कर दिया। और जो कि सत्त्वगुण में हं तथा सो शब्द से ओंकार का संचार व प्रत्याहार होता था जिस हं शब्द में चैतन्य व सो शब्द में चेतन शक्ती थी उस प्रवाह को भी मणिपूर से अवच्छिन्न करके अर्थात् दो टुकड़े करके माया चक्र से मणिपूर तक हंस का प्रवाह किया और मणिपूर से आधार चक्र तक सोहं का प्रवाह किया उस में सर्पाकारा चेतनशक्ति अधिष्ठित हुई और गर्भावस्था में यही सर्पाकारा

चेतनशक्ति चैतन्य के साथ मिल कर गति करती थीं तब इसका मुख ऊपर था मणिपूर में पोंछ थी किन्तु जब यह चैतन्य से बिच्छिन्न हुई तो वह उलट गयी और इसका मुख आधार चक्र में आगया तब उसी मुख से राजससत्त्वात्मक ब्रह्मा अर्थात् स्वयंभूलिङ्ग रूप धारी जीव को साढ़े तीन पेंच कुण्डलाकार से लपेटा। तन्त्र में कहा है।

"सार्धत्रिवलयाकारा स्वयंभूलिङ्गवेष्टिनी।

अवशिष्ट अंश से मूलाधार तथा स्वाधिष्ठान चक्र को भेदती हुयी मणिपूर चक्र तक पहुँच कर फिर वहां से जब लौटी तो अपने आपको आठ पेंच से लपेट कर आधार चक्र तक पहुंच कर जहां इसका मुख था उसी मुख से पोंछ को थाम लिया। "तन्त्र में कहा है"।

"सवेष्ट्य सकला नाडीरष्टधा कुण्डलीकृता।
मुखे निवेश्य तत्पुच्छं सुषुम्नाविवरे स्थिता।"

यह नीचे की सोऽहं गति है।

अब गर्भावस्था में जिस ओंकार का उच्चारण होता था उसमें तीन पाद अ उ म रहा वही ओंकार रजोगुणात्मक उकार को ढाई पाद बढ़ा देने से साढ़े पांच पाद हो गया और मणिपूर से अवच्छिन्न कर इसी में हंस सोऽहं दो गति की अर्थात् मायाचक्र से विशुद्धाख्य तक तमोगुणात्मक मकार विशुद्धाख्य से अनाहत तक सत्त्वगुणात्मक अकार और अनाहत से मणिपूर तक रजोगुणात्मक उकार यह हंस की गति है और मणिपूर से स्वाधिष्ठान तक एक पाद,

स्वाधिष्ठान से मूलाधार तक दो पाद, मूलाधार से आधार चक्र तक आधा पाद इस ढाई पाद में सोऽहं को गति है दोनों मिला कर साढ़े पांच पाद ओंकार का संगठन किया। जिससे कि चित् शक्ती के साथ जीव आधार चक्र से मणिपूर तक गति करके फिर वहीं चला जावे नाभि भेदकर अपने स्थान में कभी न जा सके। क्योंकि हंस शब्द में प्राणवायु का आश्रय है और सोहं शब्द में अपान वायु का आश्रय है और नाभि अर्थात् मणिपूर चक्र में समानवायु रहती है इसी से प्राण अपान की विषम गति होती है और इसी कारण एक दूसरे से मिल नहीं सकता। किन्तु इस गति में भी सत्त्वगुण होने के कारण उसको चैतन्य का बोध रहा।तब उस जीव को जड़ बोध कराने के लिये उस कुलकुण्डलिनी शक्ति ने अपने मुख के बाहर वाम तथा दक्षिण भाग में इड़ा व पिङ्गला दो नाड़ी की रचना की फिर अपने मुख से दूसरी एक सांपिन पैदा करके इड़ा नाड़ी में उसका मुख और पिङ्गला नाड़ी में पोंछ को माया चक्र तक प्रवाहित किया और उसी मुख के अंश में तमोगुण व पोंछ के अंश में रजोगुणकी स्थिति करके पृथक् पृथक् तीन नाड़ी में तीन गुण का प्रवाह किया इसी को गीता में "गुणप्रवृद्धाः" ऐसा कहा है। कुण्डलिनी का मुख नीचे था इससे यह प्रवाह नीचे से ऊपर को गया है इस कारण गीता में। "अधश्चोर्ध्वं प्रसृतास्तस्य शाखाः" ऐसा कहा गया है रजोगुण व तमोगुण की अनन्त वृत्तियां होने के कारण बहुवचन दिया है। अब उसी तमोगुण में आवरणशक्तिरूपा अविद्या व रजोगुण

में विक्षेप शक्तिरूपा अविद्या माया को स्थान दिया और स्वयं सत्त्वगुण में विद्याशक्ति रूप से अधिष्ठित हुयी। इसी विद्या अविद्या को भगवान् ने दैवी व आसुरी शक्ति रूप से कहा है। "दैवी संपद्विमोक्षाय निबन्धायासुरी मता।" वस्तुतः दोनों शक्तियां जड़ चेतन को छोड़कर कोई दूसरी नहीं हैं। और इन्हीं दोनों शक्तियों के परस्पर विरुद्ध होने के कारण पुराणादि ग्रन्थों में देवासुर संग्राम का नाम लेकर अनेक प्रकार से नाम रूप देकर उनको सजाया है जिसको साधारण मनुष्य नहीं समझ सकते। जो त्रिकालज्ञ मुनि हैं उनको इन झगड़ों से क्या प्रयोजन था। यह तो अपने ऊपर ही बीत रहा है इसलिये उनको विवश होकर कहना पड़ा। इस रजोगुणात्मिका व तमोगुणात्मिका शक्ति को दो दो राक्षसों का नाम रूप देकर सजाया है सुनिये हिरण्याक्ष हिरण्यकशिपु रावण कुम्भकर्ण शिशुपाल दन्तवक्त्र शुंभ निशुंभ चंड मुंड कहां तक कहें सर्वत्र इसी तरह सजाया है। और इसी चैतन्य आत्मा को भी नाम रूप से कहा है। जो नाम रूप को ही जानने वाला है उसको चैतन्य का ज्ञान विना नामरूप के कैसे कराया जायगा कहीं कहीं स्पष्टरूप से खोल भी दिया है फिर भी लक्ष्य नहीं होता। "मम माया दुरत्यया" भागवत में पुरञ्जनोपाख्यान योगवासिष्ठ में लवणराजा का उपाख्यान तथा विदूरथ का उपाख्यान पढ़िये। ऋषियों ने बड़े गूढ भाव से कहा है उसको विना साधन शक्ति संपन्न ज्ञान लाभ किये शास्त्र पढ़कर भूमण्डल में कोई नहीं समझ सकता अस्तु प्रकृत में

दोनों गुण में अविद्या माया का अधिष्ठान होने पर भी जड़ के कारण से दोनो प्रवाह की गति होना असंभव है इस लिये चित्-शक्तिस्वरूपा कुण्डलिनी शक्ति वाम भाग में प्रकृति अर्थात् चेतन शक्तिस्वरूप से अधिष्ठित होकर सोऽहं शब्द से चन्द्र की गति करने लगी और दक्षिण भाग में पुरुष अर्थात् चैतन्य स्वरूप से अधिष्ठित होकर हंस शब्द से सूर्य की गति करने लगी वाम तथा दक्षिण भाग में प्रकृति पुरुष हैं इसको तन्त्र में कहा है—

योगेनाऽऽत्मा सृष्टिविधौ द्विधाभूतो बभूव सः
पुमांश्च दक्षिणार्धाङ्गो वामार्धा प्रकृतिः स्मृता
सैषा मायात्मिका शक्तिर्हेतुभूता सनातनी

वाम तथा दक्षिण में चन्द्र सूर्य्य की गति है इसको याज्ञ-वल्क्य ने कहा है—

इडायां चन्द्रमा ज्ञेयः पिङ्गलायां रविः स्मृतः
चन्द्रस्तामस इत्युक्तः सूर्यो राजस उच्यते।
विषमार्गो रवेर्भागः सोमभागोऽमृतं स्मृतम् ॥

अब दोनो प्रवाह की गति होने लगी तब इच्छा ज्ञान क्रियात्मिका चित्शक्ति ने रजोगुणात्मिका मनोरूपा इच्छाशक्ति स्वरूप से पिङ्गला नाड़ी में प्रवेश किया और उसी मन के साथ साथ रजोगुणात्मक जीव भी पिङ्गला नाड़ी में चला गया। तब जीव की सुषुम्ना की गति छूट गयी अर्थात् ज्ञानमार्ग बन्द हो गया। "मुखेनाच्छाद्य तद्द्वारं प्रसुप्ता परमेश्वरी।"

यही जीव की भूमिष्ठावस्था है माया यन्त्र २ चित्र में देखिये। इसी को भागवत में कहा है—

"पतितो भुव्यसृङ्मूत्रे विष्ठाभूरिव चेष्टते।
रोरूयति गते ज्ञाने विपरीतां गतिं गतः॥"

जीव की विपरीत गति हो गई भाव यह है जिस शब्दात्मिका चित्शक्ति का गर्भावस्था में माया चक्र से नाभि चक्र तक हं शब्द से संचार व सो शब्द से प्रत्याहार होता था उसी का भूमिष्ठावस्था में नाभि के नीचे सो शब्द से स्पन्दन व हं शब्द से प्रत्याहार होने लगा और पिङ्गला नाड़ी में भी सो शब्द से संचार व हं शब्द से प्रत्याहार होने लगा।

ऐसी अवस्था में राजस तामस बुद्धिरूपा अज्ञान शक्ति ने गर्भ के बाहर जीव को जड़ वस्तु अर्थात शरीर जो कि पाञ्चभौतिक है जिसकी सूक्ष्म तन्मात्रा रूप स्पर्श शब्द रस गन्ध है उसका बोध करा दिया। बाहर निकलते ही पहिले उसको अपना स्वरूप दिखलाया यह रूप तन्मात्रा तेज तत्त्व है एक जड़ वस्तु का बोध कराया फिर उसको गोदी में लिया यह स्पर्श तन्मात्रा अर्थात् वायु तत्त्व है दो जड़ वस्तु का बोध कराया फिर उससे लल्ला बचवा इत्यादि बातों को कहा यह शब्द तन्मात्रा अर्थात् आकाश तत्त्व है तीन जड़ वस्तु का बोध कराया फिर उसको दूध पिलाया यह रस तन्मात्रा अर्थात् जल तत्त्व है चार जड़ वस्तु का बोध कराया फिर तेल आदि मालिश करके उसको गन्ध सुंघाई यह गन्ध तन्मात्रा अर्थात् पृथिवी तत्त्व है इन पांच जड़ वस्तुओं का बोध

करा दिया। अब विचार करिये जो हरवक्त देखता छूता बोलता खाता सूंघता है तो फिर चैतन्य वस्तु का कैसे बोध करेगा। हम लोग तो बड़े, उद्योग से वेदान्तादि शास्त्रों का अभ्यास करते हैं किन्तु फिर भी इन पांच वस्तुओं में से एक का भी बोध करना बन्द नहीं होता तो हम में और मूर्ख में क्या अन्तर रहा दोनों बराबर ही होगये ठीक है जब तक प्राण की बहिर्गति होगी तब तक पांच वस्तुओं का बोध करना भी बन्द नहीं होगा इसी को किसी साधक ने कहा है—

**'कभी न फुरसत मिलेगी बन्दे गज़ब यह झोखा हवा का है'**

तब क्या करना चाहिये इस विषय में स्वयं भगवान् ने कहा है कि—

**अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम्।**

सुख रहित इस अनित्य लोक को प्राप्त कर हमारा भजन करो। अर्थात् नहीं ठहरने वाला अनित्य लोक पांच तत्त्व का प्रवाह रूप जो स्थूल शरीर है इसे प्राप्त कर हमारा भजन करो। असुख इस लिये कहा कि विषय आपात रमणीय होते हैं। अब भगवान् कौन हैं उनका भजन क्या है सुनिये पुराणों में कहा है—

**रजोभावस्थितो ब्रह्मा सत्त्वभावस्थितो हरिः।**
**तमोभावस्थितो रुद्रस्त्रयो देवास्त्रयो गुणाः॥**

इसके अनुसार भगवान् सत्त्वगुणात्मक चैतन्य हैं और वह नाभिचक्र के ऊपर हंस प्रवाह में अर्थात् अनाहत चक्र में हैं

उन्हीं का भजन करो अर्थात् उसी हंस मन्त्र का आश्रयण करो। यह हंस मन्त्र शून्य का प्रवाह है इसके एक एक शून्य को प्राण गति द्वारा ऊपर के शून्यों में लय करो अर्थात् जप करो जप करते करते जीव ईश्वर को प्राप्त कर लेगा क्योंकि इसी हंस प्रवाह में वह जीव के उद्धार के वास्ते ऊपर से नीचे उतर कर आये हैं वह अवतार चैतन्य कहे जाते हैं। जब हमको प्राप्त कर लिया तो **"मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते"** के अनुसार हम जीव का उद्धार कर अर्थात् उसको ऊपर खेंचकर मायाचक्र के बाहर निकाल देते हैं। ईश्वर तो जीव के उद्धारार्थ बैठे ही हुए हैं। जीव तो बाहर दौड़ रहा है। इस मन्त्र को शास्त्र में भी कहा है। **शिवादिक्रिमिपर्यन्तं प्राणिनां प्राणवर्त्मनः। निःश्वासोच्छ्वास-रूपेण मन्त्रोऽयं वर्तते प्रिये। सः कारेण बहिर्याति हंकारेण विशेत्पुनः। हंसहंसेति मन्त्रं वै जीवो जपति सर्वदा।** किन्तु जीव का यह जप अभी ठीक नहीं हो रहा है जब प्राण की गति भीतर ही हो तब इसका जप ठीक होता है अभी तो गति बाहर भी हो रही है। तब भीतर कैसे होगी। सुनिये। भगवान् ने कहा है। **प्राणापानौ समौ कृत्वा नासाभ्यन्तरचारिणौ।** अर्थात् **नासाभ्यन्तरचारी** प्राण और अपान को जब सम किया जावे अर्थात् दोनों की एक गति की जावे और वह सम तभी होंगे जब कि भीतर से दीक्षा दी जावे क्योंकि बिना प्राण अपान के सम किये वे दोनों पूर्णरूप से नासाभ्यन्तर नहीं होंगे बिना नासाभ्य-

न्तर के शुद्ध हंस मन्त्र प्राप्त नहीं होगा। हंस मन्त्र के विना ईश्वर को नहीं प्राप्त कर सकता फिर उद्धार भी नहीं होगा इस लिये भीतर ही से दीक्षा होनी चाहिये। अब दीक्षा पदार्थ क्या है।

ब्रह्मज्ञानं यतो दद्यात् कुर्यात्पापस्य संक्षयम्।
तस्माद्दीक्षेति सा प्रोक्ता योगिभिस्तत्त्वदर्शिभिः॥

जिससे चैतन्य वस्तु का ज्ञान हो। अर्थात् सत्त्वगुण के प्रवाह में गति हो जाय और जो अविद्या मायारूप रजोगुण व तमोगुण का शरीर के भीतर प्रवाह है उसका प्रत्याहार हो जावे उसी को दीक्षा कहते हैं। भाव यह है कि मनोरूपा इच्छाशक्ति के साथ जीव संसार बोध कर रहा है और वह मन चित्शक्ति ही है वही पञ्चकोष में गति कर रही है और वही शब्दात्मिका चित् शक्ति अवच्छिन्न होकर शिवशक्ति के स्वरूप से हंस सोऽहं शब्द से प्राण व अपान के साथ गति कर रही है और मणिपुर से आधार चक्र तक प्रवाहित होकर साढ़े तीन पेंच से स्वयंभू लिङ्ग अर्थात (जीव) को वेष्टन करके स्वयं अपने आप को आठ पेंच से लपेट कर वह सर्पाकारा कुण्डलिनी शक्ति मुख से अपने पोंछ को थाम करके निद्रित है और सो तथा हं शब्द से स्पन्दित व निस्पन्दित होती है। ऐसी अवस्था में बिना शक्ति के संचार किये वह पीछे हटकर पंचकोष के बाहर नहीं निकल सकती अतएव जीव भी उसके बाहर नहीं जा सकता क्यों कि वही कुण्डलिनी शक्ति पिङ्गला नाड़ी में मनोरूपा इच्छा शक्ति के स्वरूप से गति कर रही है

और उसी के साथ जीव है। इस लिये कुण्डलिनी शक्ति के संचार के बिना मनोरूपा इच्छा शक्ति ऊपर नहीं उठ सकती तब जीव भी ऊपर नहीं उठ सकता और जड़ बोध करना भी बन्द नहीं हो सकता इस कारण प्रथम दीक्षा देकर हंस सोऽहं अर्थात् प्राण अपान को जोड़ दिया जाता है। अर्थात् प्राण अपान की जो विषम गति है उसको सम कर दिया जाता है। इसी को काशी खण्ड में योगनाम से व्यवहार किया है—

'प्राणापानसमायोगो योग इत्यपि कैश्चन'

और इसी को शक्ति संचार भी कहते हैं। किस प्रकार जोड़ा गया है इसको **माया यन्त्र तृतीय चित्र में देखिये** इस दीक्षा का नाम चक्षु अथवा क्रम दीक्षा है। मृत्यु के समय प्राणिमात्र की यह गति की जाती है जिससे पंचकोष से संबन्ध छूट जाता है और जीव इस शरीर के बाहर निकल जाता है। ओंकार के प्रवाह में उ अ म रहने के कारण अशुद्ध ओंकार का उच्चारण नहीं होता और जीव का जन्म मरण बराबर लगा ही रहता है। यदि भाग्य से जीव को यह दीक्षा प्राप्तहोगयी तो जीव धीरे धीरे शक्ति के साथ आधार चक्र से उठ कर मूलाधार व स्वाधिष्ठान चक्र को भेदता हुआ जब नाभिचक्र में आजाता है तो बढ़ी हुयी रजोगुण की मात्रा नष्ट हो जाती है ओंकार के तीनों पाद उ अ म बराबर हो जाते हैं किन्तु अशुद्ध ओंकार होने के कारण इसका उच्चारण नहीं होता एक साथ सो शब्द से

उसका प्रत्याहार हो जाता है और उसके साथ ही साथ जीव का *भी आकर्षण हो जाता है ऐसी अवस्था में जीव की मृत्यु*[1] हो जाती है। किन्तु इस जीव ने योगसाधन शक्ति से प्राण त्याग किया है अभी इसकी निर्दिष्ट आयु अवशिष्ट है इस कारण ऊपर से हं शब्द से फिर ओंकार का संचार ०००००००००० होता है अर्थात जीव दुबारा जन्म का लाभ करता है वह जिन्दा हो जाता है पहिले जन्म में वह शूद्र रहा क्योंकि सब के नीचे आधार चक्र में पड़ा था इसी से कहा है। **जन्मना जायते शूद्रः** । जब इसने संस्कार द्वारा दुबारा जन्म का लाभ किया तो शूद्र से द्विज होगया। **संस्काराद्द्विज उच्यते** । इस ओंकार के प्रवाह में अ उ म हैं इसमें जीव की सत्त्वगुणात्मिका विद्या शक्ति प्रधान गति कर दी गयी अर्थात् जीव ने हंस मन्त्र में दीक्षित होकर दैवी शक्ति के साथ ओंकारोच्चारण का अधिकार प्राप्त किया ऐसे ही संस्कार प्राप्त जीव को भगवान् ने गीता में हे अर्जुन ऐसा संबोधन देकर कहा है, मा शुचः संपदं दैवीमभिजातोऽसि भारत।' तुम्हारा सत्त्वगुणात्मक चैतन्यावतार ईश्वर की शक्ति के सामने जन्म हुआ है क्योंकि तुम्हारे सामने सत्त्वगुणात्मक अकार-संज्ञक ऋग्वेद है काशी खण्ड में कहा है—

**अकारं सत्त्वसम्पन्नमृक्क्षेत्रं सृष्टिपालकम्।**

इसका तुम उच्चारण करो अब तो माया यन्त्र के पार

---

(१) मृत्यु से उपाधि का त्याग समझना चाहिये।

निकल ही जाओगे शोक मत करो। अब जीव संज्ञक अर्जुन ऋग्वेद का पाठ करने लगा इस लिये उसकी विप्र संज्ञा होगयी। **वेदपाठाद्भवेद्विप्रः। यह दूसरी मन्त्र दीक्षा कही जाती है। मायायन्त्र चतुर्थ चित्र में देखिये।** अकारोच्चारण करने से अर्थात् नीचे के शून्य को ऊपर के शून्य में लय करने से अकार उकार में संधि हो गयी तो वाम नासिका से श्वासा गिरना बन्द होगया। अर्थात् वाम नासिका में इड़ा नाड़ी का प्रवाह है उसमें तमोगुणात्मिका आवरण शक्ति रूपा जो आसुरी शक्ति है उसका प्रत्याहार होगया **पंचम चित्र में देखिये** इसीको पुराणों में वृत्रासुर की वाम बाहु का छेदन कहा है। अब जीव नामधारी अर्जुन उकार संज्ञक यजुर्वेद का उच्चारण करने लगा। **उकारमथ तस्याग्रे रजोरूपं यजुर्जनिम्।** जब उकार की मकार से सन्धि होगयी तब दक्षिण नासिका का भी श्वासा गिरना बन्द होगया अर्थात् दक्षिण नासिका में पिङ्गला नाड़ी का प्रवाह है उसमें रजोगुणात्मिका विक्षेप शक्ति रूपा जो आसुरी शक्ति है उसका भी प्रत्याहार होगया अर्थात् वृत्रासुर की दक्षिण बाहु का भी छेदन होगया। **षष्ठ चित्र में देखिये।**

अब जीव का कण्ठगत प्राण होगया तो भी वह हंसो हंसो इस प्रकार मकारात्मक[1] सामवेद का उच्चारण करता हुआ एक एक नीचे

१—मकारं स ददर्शाथ तमोरूपं विशेषतः। साम्नो योनिं लये हेतुं साक्षाद्रुद्रस्वरूपिणम्।

के शून्य को ऊपर के शून्य में लय करके आगे बढ़ने लगा। जब सत्त्व गुण के प्रवाह के सब शून्य लय हो गये केवल एक शून्य अवशिष्ट रह गया तो वह मायाचक्र को भेदकर जिस समय बाहर निकला उसी समय फिर जीव मर गया अर्थात् स्थूलोपाधि का त्याग होगया। अर्थात् योगमाया के सत्त्वगुण का भी प्रत्याहार होगया इसी को वृत्रासुर का शिरश्छेदन पुराणों में कहा है—

**"भित्त्वा वज्रेण तत्कुक्षिं निष्क्रम्य बलवद्विभुः। उच्चकर्त शिरःशत्रोः"** हम पहिले कह चुके हैं कि मायाचक्र से नाभि चक्र तक जो प्रवाह है वह स्वतंत्र रूप से योगयाया का है इसी में तीन गुण का संकल्प किया था उन तीनो का प्रत्याहार होगया वस्तुतः महामाया का तो यह रजोगुण ही है क्यों कि महामाया का गुण विभाग इस प्रकार है आज्ञा चक्र से माया-चक्र तक सत्त्वगुण, मायाचक्र से नाभि चक्र तक रजोगुण, नाभि चक्र से मूलाधार तक तमोगुण, इस महामाया के एक पाद में अर्थात् रजोगुण में तीन गुण का संकल्प कर योग-माया ने यह खेल किया था वह समाप्त होगया अब जीव माया-चक्र के बाहर निकला तो उसकी मृत्यु होगयी अर्थात् स्थूल शरीर का त्याग होगया किन्तु साथ ही साथ नीचे के एक शून्य ने जहां नादप्रवाह पतित शून्य में अर्थात् ब्रह्मसूत्र में प्रवेश किया तो जीव ने पुनः नव जीवन का लाभ किया। अर्थात् सत्त्वगुणात्मिका विद्या शक्ति का लाभ किया। इसी को स्पर्श

दीक्षा कहते हैं भगवान् ने भी इसी दीक्षा को गीता ६।२८ के श्लोक में कहा है।

युञ्जन्नेवं सदात्मानं योगी विगतकल्मषः।
सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते ॥

अस्तु ! यहां सोहं प्रवाह की जो हं शब्द से नीचे कृष्ण गति हो रही थी वह सो शब्द से पलट कर ऊर्ध्व गति अर्थात् शुक्ल गति होगयी। इसी को भगवान् ने गीता में कहा है।

शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययावर्तते पुनः ॥

अर्थात् सोहं प्रवाह की ऊर्ध्व गति होने से जीव ब्रह्म हो जाता है और फिर वह संसार में नहीं आता क्यों कि संसार का मूल-भूत भेद भ्रम का नाश हो जाता है। महात्मा तुलसीदास जी ने भी यही कहा है।

सोऽहमस्मि इति वृत्ति अखण्डा दीप शिखा सम प्रबल प्रचंडा।
आतम अनुभव सुख सुप्रकाशा तब भव मूल भेद भ्रम नाशा ॥

यदि हं शब्द से अधोगति होगी तो बराबर आवेगा इसी सोहं गति को प्राप्त करने वाले जीव को आपने वाल्मीकि कहा है क्योंकि वह वल्मीक अर्थात् वामी से निकला है और राम का उल्टा नाम जप कर ब्रह्म भी हुआ है।

उल्टा नाम जपत जग जाना। वाल्मीकि भयो ब्रह्म समाना ॥

अभिप्राय गूढ़ है जीव आधार चक्र में पड़ा है उसके ऊपर २४ तत्त्व की वामी जम गयी है ऊपर माया चक्र से बन्द हो गयी है यही हंस का प्रवाह है इसमें जीव के उद्धारार्थ अवतार चैतन्य राम अनाहत चक्र में स्थित हैं जब जीव इस २४ तत्त्व की वामी को फोड़ कर निकला तो नवीन जन्म होने के कारण वाल्मीकि हुआ और राम जो हंस शब्द में थे उसको उलटा जपा अर्थात् सो शब्द से उसकी ऊर्ध्वगति की तो वाल्मीकि नाम वाला जीव ब्रह्म हो गया। "ब्रह्मविद्ब्राह्मणो भवेत्" इसी नाम का आपने वर्णन किया है।

**अगुन सगुन बिच नाम सुसाखी। उभय प्रबोधक चतुर दुभाषी।**

अगुन अर्थात् निर्गुन, सहस्रार से आज्ञा चक्र तक है और सगुन माया चक्र से मणिपूर तक है आज्ञा तथा मायाचक्र के बीच में नाद बिन्दु स्वरूप प्रणव है यही सोहं की गति है इसी को नाम कहते हैं वह कैसा है (सुसाखी) अच्छी प्रकार से दिव्यचक्षु के साथ में है क्योंकि वह द्रष्टा है फिर कैसा है (उभय प्रबोधक) जड़ चैतन्य दो वस्तुओं का बोध कराता है क्यों कि वह (दुभाषी) है उसमें दो शब्द हैं हंसः सोहं। हं शब्द से नीचे गति होने से जड़ बोध कराता है सो शब्द से ऊर्ध्वगति होने से चैतन्य बोध कराता है वस्तुतः न जड़ ही है न चैतन्य ही है एक हम ही हैं संकल्प से दो मान लिया गया है उस ने दोनों मिथ्या पदार्थों का सत्य बोध करा दिया इससे वह बड़ा (चतुर) है। संक्षेप से भाव व्यक्त किया है। अब प्रकृत में जीव नाद को बिन्दु में

लय करते करते आगे बढ़ने लगा जब नाद भी बिन्दु में लय हो गया तब सत्त्वगुण का त्याग होने के कारण जीव शुद्ध सत्त्व में स्थित हुआ अर्थात् बिन्दुरूप आज्ञाचक्र में ब्रह्म रूप से जीव की स्थिति हुयी। यही सारूप्य मुक्ति है और इसी को सविकल्प व संप्रज्ञात समाधि कहते हैं। भगवान् ने भी इसको कहा है—

एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ नैनां प्राप्य विमुह्यति।
स्थित्वाऽस्यामन्तकालेऽपि ब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥

काशीखण्ड में भी इसी अकार उकार मकार नाद बिन्दु को कैसा स्पष्ट कहा है—

अकाराख्यमिदं लिङ्गमुकाराख्यमतः परम् ।
मकाराह्वयमेतच्च नादाख्यं बिन्दुसंज्ञकम् ॥
पञ्चायतनमीशानमित्थमेतदुदीरितम् ।
मोक्षाय सर्वजन्तूनामस्मिन्नानन्दकानने ॥

अब ब्रह्म स्वरूपी जीव बिन्दु को भी लय करते करते आज्ञाचक्र रूपी जो चित्र दर्पण है जिसमें कि चित्प्रतिबिम्बित हुआ था उसको भेद कर परब्रह्म में मिल गया अर्थात् चित् चिदाभास एक होने के कारण वह असम्प्रज्ञात समाधि में स्थित हुआ। अब यहां पर विचारणीय यह है कि आज्ञाचक्र से सहस्रार-चक्र तक जो एक शून्य का प्रवाह है उसका संचार तथा स्पन्दन न होने के कारण भगवान् ने उसको विकर्म कहा है।

कर्मणो ह्यपि बोद्धव्यं बोद्धव्यञ्च विकर्मणः ।

**अकर्मणश्च बोद्धव्यं गहना कर्मणो गतिः ॥**

कर्म अकर्म तथा विकर्म तीनों का रहस्य जानना चाहिये। मणिपूर से मायाचक्र तक हंस का प्रवाह कर्म अर्थात् कर्मकाण्ड है। मायाचक्र से आज्ञाचक्र तक सोऽहं का प्रवाह अकर्म अर्थात् ज्ञान काण्ड है। आज्ञाचक्र से सहस्रारचक्र तक जो प्रवाह है वह विकर्म है इस प्रवाह में स्थित योगी सहस्रार-चक्रस्थ ब्रह्मरन्ध्र को भेद कर बाहर निकल जाता है और निर्वाण पदवी को प्राप्त करता है। अत्यन्त संक्षेप से योगी पुरुषों की इस दिव्य गति का निरूपण किया कोई सज्जन हमारे इस लेख का दुरुपयोग न करे क्यों कि यह विषय किसी की बुद्धि में जल्दी आ नहीं सकता इसको तो महापुरुषों की कृपा के कुछ प्रसाद प्राप्त होने पर ही जान सकता है। इस लिये इससे कोई बाह्य पूजा पाठ आदि का त्याग न करे क्यों कि जब तक हमारा स्थूल शरीर है और उसमें हमारा अध्यास है तब तक बाह्य पूजा बाध्य होकर करनी ही पड़ेगी। किन्तु इसका फल स्वर्ग ही है भगवान् ने कहा है। **ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति। एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्ना गतागतं कामकामा लभन्ते ॥** मोक्ष नही हो सकता क्योंकि मोक्ष आत्म-ज्ञान से होता है और आत्मज्ञान तभी होगा जब जीव योगसा-धन से पंच कोष के बाहर निकल कर काशी को प्राप्त कर लेगा और वह काशी हमारे शरीर के भीतर ही है। **काशीखण्ड पूर्वार्ध में देखिये।**

**स होवाचेति जावालिरारुणेऽसिरिडा मता ।**
**वरणा पिङ्गला नाडी तदन्तस्त्वविमुक्तकम् ॥५।२५॥**
**सा सुषुम्ना परा नाडी त्रयं वाराणसी त्वसौ ।५।२६।**

दूसरी बात यह है कि काशी को भूलोक भुवर्लोक स्वर्गलोक के ऊपर कहा है—

**भूमिष्ठाऽपि न यात्र भूस्त्रिदिवतोप्युच्चैरधः स्थाऽपि या ।**

ठीक है मूलाधार से नाभिचक्र तक भूलोक है "**भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्याम्** । नाभिचक्र से विशुद्धाख्यतक भुवर्लोक है "**भुवर्लोकोऽस्य नाभितः**" विशुद्धाख्य से मायाचक्र तक स्वर्ग लोक है ऐसा मानने पर सभी वाक्यों का समन्वय हो जाता है ।

**येषां कुत्र गतिर्नास्ति तेषां वाराणसीगतिः ।**

अभिप्राय यह है जो भूलोक अर्थात् पातालादि लोकों में गति कर चुका जो भुवर्लोक अर्थात् मर्त्यलोक में गति कर चुका जो स्वर्गलोक में भी गति कर चुका अब जिसको कहीं गति करने का स्थान नहीं है वह काशी क्षेत्र में गति करे अर्थात् मायाचक्र के बाहर कारण शरीर में सोऽहं की गति करे। मायाचक्र के नीचे तो तीनों लोक घोर अन्धकार से व्याप्त हैं नेत्र बन्द करके देख लीजिये इसी लिये हमारे सदृश सभी जन्तुओं को भ्रम होता है भगवान् ने कहा है—

---

( १ ) द्यावाभूमिः

अज्ञानेनावृता लोकास्तेन मुह्यन्ति जन्तवः।

अज्ञानेनान्धकारेण लोकास्त्रयो लोका भूर्भुवःस्वर्गाख्या आवृताः पूर्णास्तेन कारणेन जन्तवो देहात्मविशिष्टबोधवन्तो मुह्यन्ति रज्जौ सर्पबुद्धिवत्।

काशी में अन्धकार का लेश मात्र भी नहीं है क्योंकि काशी की व्युत्पत्ति ही यही है—

अनाख्येयं स्वप्रकाशं चैतन्यं प्रकाशतेऽस्यामिति काशी।

लिखा भी है—

काशतेऽत्र यतो ज्योतिस्तदनाख्येयमीश्वरः।
अतो नामाऽपरं चास्तु काशीति प्रथितं प्रभो ॥का.खं.

यहाँ तो अन्धकार भी हो जाता है तब काशी की स्थिति कहां पर है इसको विद्वान् पुरुष पूर्वोक्त प्रमाणों से समझ ही लेंगे यदि उनकी पुराणों पर आस्था होगी तुष्यतु दुर्जनः, इस न्याय का अनुसरण कर अब हम ऐसा प्रमाण देवेंगे जिससे कोई भी तर्क नहीं कर सकता सुनिये—

भगवान् ने यहां तक कहा है कि योगी को छोड़ कर और कोई भी पुरुष काशी को देख नहीं सकता प्राप्त करना तो बहुत दूर है।

क्षेत्रमेतत्त्रिशूलाग्रे शूलिनस्तिष्ठति द्विज।
अन्तरिक्षे न भूमिष्ठं नेक्षन्ते मूढबुद्धयः॥

---

( १ ) ७ चित्र में देखिये।

